जिसकी विशालाक्षी पत्नीसे विजयसुंदरी नामकी एक कन्या बहुत सुंदर थी। जिसका पाणिग्रहण राजपुत्र विशाखदत्तने किया था। कितनेक दिन बाद राजा कामंदुककी मृत्यु होनेपर युवराज विशाखदत्त राजा हुआ।

एक दिन राजा अपने पिताके वियोगसे व्याकुल हुआ उदास बैठा था कि उसी समय उस ओर विहार करते हुए श्री ज्ञानसागर नामके मुनिवर आये, राजाने उनको भक्तिपूर्वक नमस्कार करके उच्चासन दिया, तब मुनिने धर्मवृद्धिकर आशीष दी और इस प्रकार सम्बोधन करने लगे:—

राजा! सुनो यह काल (मृत्यु), सुर (देव), नर, पशु आदि किसीको भी नही छोडता है। संसारमें जो उत्पन्न होता है सो नियमसे नाश होता है। ऐसी विनाशीक वस्तुके सयोग वियोगमें हर्ष विषाद ही क्या? यह तो पक्षियोंके समान रैन (रात्रि) बसेरा है। जहाजमें देश देशातरके अनेक लोग आ मिलते हैं परन्तु अवधि पूरी होनेपर सब अपने२ देशको चले जाते है। इसी प्रकार ये जीव एक कुल (वश—परिवार) में अनेक गतियोंसे आ आकर एकत्र होते हैं और अपनी २ आयु पूर्णकर संचित कर्मानुसार यथायोग्य गतियोंको चले जाते हैं। किसीकी भी यह सामर्थ्य नहीं है, कि एक क्षण मात्र भी आयुको बढा सके। यदि ऐसा होता, तो बडे बडे तीर्थंकर चक्रवर्ती आदि पुरुषोंको क्यों कोई मरने देता? मृत्युसे यद्यपि वियोग जनित दुःख अवश्य ही मोहके वश मालूम होता है तथापि उपकार भी बहुत होता है। यदि मृत्यु न होती, तो रोगी रोगसे मुक्त न होता, ससारी कभी सिद्ध न हो सकता, जो जिस दशामें होता उसीमें रहा आता, इसलिए यह मृत्यु उपकारी भी है, ऐसा समझकर शोक तजो। इस शोकमें (आर्त्तध्यानमें) अशुभ कर्मोंका बंध होता है जिससे अनेकों जन्मांतरों तक रोना पडता है रोना बहुत दुखदाई है।

मुनिके उपदेशसे राजाको कुछ धैर्य बंधा। वे शोक तजकर प्रजापालनमें तत्पर हुए, और मुनिराज भी विहार कर गये।

एक दिन रानीने संयमभूषण अर्जिकाके दर्शन करके पूछा—माताजी, मेरे योग्य कोई व्रत बताइये जिससे मेरी चिंता दूर होवे और जन्म सुधरे। तब आर्यिकाजीने कहा,—तुम त्रैलोक्य तीज व्रत करो। भादो सुदी ३ को उपवास करके तीन चौवीसी तीर्थङ्करोंके ७२ कोठेका मंडल मांडकर तीन चौवीसी पूजा विधान करो और तीनो काल १०८ आठ

भोगकर निर्वाण पद प्राप्त किया। सो यदि और भी भव्य जीव श्रद्धा सहित व्रत पालें तो वे भी ऐसी उत्तम गतिको प्राप्त होवेंगे।

विजयसुन्दरी व्रत कियो, तीन त्रिलोक महान। सुरनरके सुखभोगके, 'दीप' लही निर्वान ॥ १ ॥

## मुकुटसप्तमीव्रत कथा।

पंच परमपद पद प्रणमि, सारदमात नमाय। मुकुटसप्तमी व्रत कथा, भाषा कहूं बनाय ॥

जम्बूद्वीपके कुरुजांगल देशमें हस्तिनापुर नगर है। यहांके राजा विजयसेनकी रानी विजयावतीके मुकुटशेखरी और विधिशेखरी नामकी दो कन्याएं थीं. इन दोनों बहिनोंमें परस्पर ऐसी प्रीति थी कि एक दूसरीके बिना क्षणभर भी नहीं रह सकती थीं। निदान राजाने ये दोनों कन्याएं अयोध्याके राजपुत्र तिलकमणिको व्याह दीं।

एक दिन बुद्धिसागर और सुबुद्धिसागर नामके दो चारणऋषि आहारके निमित्त नगरमें आये। सो राजाने उन्हें विधिपूर्वक पड़गाहकर आहार दिया और धर्मोपदेश श्रवण करनेके अनन्तर राजाने पूछा हे नाथ! मेरी इन दोनों पुत्रियोंमें परस्पर इतना प्रेम निरोग होनेका कारण क्या है? तब श्री ऋषिराज बोले-उसी नगरमें धनदत्त नामका एक सेठ था, उसके जिनदत्ती नामकी एक कन्या थी और वहीं एक मालीकी वनमती कन्या भी थी सो इन दोनों कन्याओंने मुनिके द्वारा धर्मोपदेश सुनकर मुकुटसप्तमी व्रत ग्रहण किया था। एक समय ये दोनों कन्याएं उद्यानमें खेल रही थी (मनोरंजन कर रही थीं) कि इन्हें सर्पने काट खाया सो नवकारमंत्रका आराधन करके देवी हुईं और वहांसे चयकर तुम्हारी पुत्री हुई हैं। सो इनका यह स्नेह भवान्तरसे चला आ रहा है। इस प्रकार भवान्तरकी कथा सुनकर दोनों कन्याओंने प्रथम श्रावकके पंच अणुव्रत, तीन गुणव्रत और चार शिक्षाव्रत इस प्रकार बारह व्रत लिए और पुनः मुकुटसप्तमी व्रत भी धारण किया। सो प्रतिवर्ष श्रावण सुदी सप्तमीको प्रोषध करतीं और "ॐ ह्रीं श्रीवृषभतीर्थंकरेभ्यो नमः" इस मंत्रका जाप्य करतीं, तथा अष्ट द्रव्यसे श्री जिनालयमें जाकर भाव सहित जिनेन्द्रकी पूजा करतीं। इस प्रकार यह व्रत उन्होंने सात वर्ष तक विधिपूर्वक किया। पश्चात् विधिपूर्वक उद्यापन करके सात सात उपकरण जिनालयमें भेंट किये।

इस प्रकार उन्होंने व्रत पूर्ण किया और अंतमें समाधिमरण करके सोलहवें स्वर्गमें स्त्रीलिंग छेदकर इन्द्र और प्रत्येन्द्र हुई। वहां पर देवोचित सुख भोगे और धर्म ध्यानमें विशेष समय विताया। पश्चात् वहांसे चयकर वे दोनो इन्द्र प्रत्येन्द्र मनुष्य होकर कर्म काटके मोक्ष जावेंगे। इस प्रकार सेठकी तथा मालीकी कन्याओंने व्रत (मुकुटसप्तमी) पालकर स्वर्गोंके अपूर्व सुख भोगे अब वहांसे चयकर मनुष्य हो मोक्ष जावेंगे। धन्य है! जो और भव्य जीव भाव सहित व्रत धारण करें, तो वे भी इसी प्रकार सुखोंको प्राप्त होवेंगे।

श्रेष्ठी अरु माली सुता, मुकुट सातमव्रत धार। भये इन्द्र प्रत्येन्द्र द्वय, अरु हुई है भवपार ॥ १ ॥

## अक्षयफलदशमी व्रत कथा।

ॐकार हृदय धरूँ, सरस्वतिको शिर नाय। अक्षयदशमी व्रत कथा, भाषा कहूं बनाय ॥ १ ॥

इसी राजगृह नगरमें मेघनाद नामके राजाके रानी पृथ्वीदेवी अत्यन्तरूप और शीलवान थी परन्तु कोई पूर्व पापके उदयसे पुत्रविहीन होनेसे सदा दुःखी रहती थी। एक दिन अति आतुर हो कहने लगी; हे भर्तार! क्या कभी मैं कुलमण्डन स्वरूप बालकको अपनी गोदमें खिलाऊँगी? क्या कभी ऐसा शुभोदय होगा, कि जब मैं भी पुत्रवती कहाऊँगी? अहा देखो! संसारमें स्त्रियोंको पुत्रकी कितनी अभिलाषा होती है। वे इस ही इच्छासे दिनरात व्याकुल रहती अनेको उपचार करती और कितनी ही तो (जिन्हें धर्मका ज्ञान नहीं है) अपना कुलाचरण भी छोड कर धर्म तकसे गिर जाती है यह सुनकर राजाने रानीसे कहा प्रिये! चिंता न करो, पुण्यके उदयमें सब कुछ होता है। हम लोगोने पूर्व जन्मोंमें कोई ऐसा ही कर्म किया होगा कि जिसके कारण निःसन्तान हो रहे हैं। इस प्रकार वे राजा रानी परस्पर धैर्य बधाते काल क्षेप करते थे। एक दिन उनके शुभोदयसे श्री शुभंकर नाम मुनिराजका शुभागमन हुआ, सो राजा रानी उनके दर्शनार्थ गये। वंदना करनेके अनन्तर धर्म श्रवण करके राजाने पूछा—हे प्रभु! आप त्रिकालज्ञानी हैं, आपको सब पदार्थ दर्पणवत् प्रतिभासित होते हैं, सो कृपा कर यह बताइये कि किस कारणसे मेरे घर पुत्र नही होता है?

चिंता बढती जाती थी। एक दिन वे राजा रानी इस प्रकार चिंता कर रहे थे, कि इस कुरूपा कन्याका पाणिग्रहण कौन करेगा? कि-पुण्य योगसे उन्हें वनमाली द्वारा यह समाचार मिला कि उद्यानमें श्रवणोत्तम नाम यतीवर देशदेशान्तरोंमें विहार करते हुए आये हैं। सो राजा उत्साह सहित स्वजन और पुरजनोंको साथ लेकर श्रीगुरुकी वंदनाके लिये वनमें गया और तीन प्रदक्षिणा देकर प्रभुको नमस्कार करके यथायोग्य स्थानमें बैठा।

श्रीगुरुने धर्मवृद्धि कहकर आशीर्वाद दिया और मुनि श्रावकके धर्मका उपदेश देकर निश्चय और व्यवहार रत्नत्रय धर्मका स्वरूप समझाया।

पश्चात् राजाने नत मस्तक हो पूछा हे प्रभो! यह मेरी पुत्री किस पापके उदयसे ऐसी कुरूपा हुई है?

तब श्रीगुरुने कहा। कि अवन्ती देशमें पाडलपुर नाम नगर था। वहांका राजा सग्रामसह और रानी मधुन्धरा थी। उसी नगरमें देवशर्म नाम पुरोहित और उसकी कालसुरी नाम स्त्री थी। इस ब्राह्मणके अत्यन्त रूपवान एक कपिला नामकी कन्या थी। एक दिन यह कपिला कुमारी अपनी सखियोंके साथ अठखेलियां करती हुई वनक्रीडाके लिये नगरके बाहर गई, सो वहां श्री परम दिगम्बर साधुको देखकर उनकी अत्यन्त निंदा की और घृणाकी दृष्टिसे वह सखियोंसे कहने लगी देखो री बहिनो, यह कैसा निर्लज्ज पापी पुरुष है कि पशुके समान नग्न फिरा करता है और अपना अङ्ग स्त्रियोंको दिखाता है। लोगोंको ठगनेके लिये लघन करके वनमें बैठा रहता है, अथवा कभी कभी ऐसा ही नांगा वनमें वस्तीमें फिरता रहता है, धिक्कार है इसके नरजन्म पानेको। इत्यादि अनेको कुवचन कहकर मुनिके मस्तक पर धूल डाल दी, और थूक भी दिया।

सो अनेको उपसर्ग आनेपर भी श्री मुनिराज तो ध्यानसे किंचिन्मात्र भी विचलित न हुए और समभावोंसे उपसर्ग जीतकर केवलज्ञान प्राप्त कर परम पदको प्राप्त हुए, परन्तु वह कपिला जिसने मदोन्मत्त होकर श्री योगिराजको उपसर्ग किया था, मरकर प्रथम नरकमें गई। वहांसे निकलकर गधी हुई, फिर हाथिनी, फिर बिल्ली, फिर नागिनी फिर चाडालनी हुई और वहांसे मरकर तुम्हारे घर पुत्री हुई है। सो हे राजा! इस प्रकार मुनि निंदाके पापसे इसकी यह दुर्गति हुई।

तब श्री गुरुने भवांतरकी कथा विचारकर कहा–हे राजा ! पूर्व जन्ममें, उस तुम्हारी रानीने मुनि दानमें अन्तराय किया था। इसी कारणसे तुम्हारे पुत्रका अन्तराय हो रहा है। तब राजाने कहा प्रभु, कृपया कोई यत्न बताइये, कि जिससे इस पापकर्मका अन्त आवे।

यह सुनकर श्री मुनिराज बोले। वत्स, तुम अक्षय (फल) दशमीका व्रत करो। श्रावण सुदि १० को प्रोषध करके श्री जिनमंदिरमें जाकर भाव सहित पूजन विधान करो, पंचामृताभिषेक करो और "ॐ नमो वृषभाय" इस मंत्रका जाप्य करो। यह व्रत दश वर्षतक करके उद्यापन करो, दश दश उपकरण श्री मंदिरजीमें भेंट करो, दश शास्त्र लिखा-कर साधर्मियोंको भेंट करो और भी दीन दुःखी जीवोंपर दया दान करो, विद्यादान देवो, अनाथोंकी रक्षा करो जिससे शीघ्र ही पापका नाश हो सातिशय पुण्य लाभ हो इत्यादि विधि सुनकर राजा रानी आए और विधिपूर्वक व्रत पालन करके उद्यापन किया।

सो व्रतके माहात्म्य तथा पूर्व पापके क्षय होनेसे राजाको सात पुत्र और पांच कन्याएं हुई। इस प्रकार कितनेक कालतक राजा दया धर्मको पालन करते हुए मनुष्योचित सुख भोगते रहे। पश्चात समाधिमरण करके पहिले स्वर्गमें देव हुए और वहांसे चयकर मनुष्य भव लेकर मोक्ष पद प्राप्त किया। इस प्रकार और भी अन्य जीव यदि श्रद्धासहित व्रत पालेंगे तो उन्हें भी उत्तमोत्तम सुखोंकी प्राप्ति होवेगी।

अक्षय दशमी व्रत थकी, मेघनाद नृपसार। 'दीप' लही पंचम गती, नम त्रियोग सम्हार ॥

—❧—

## श्रावण द्वादशीव्रत कथा।

प्रणमूं श्री अर्हन्त पद, प्रणमूं सारद माय। श्रावण द्वादशिव्रत कथा, कहूं भव्य हितदाय ॥

मालवा प्रांतमें पद्मावतीपुर नाम एक नगर था। वहांका राजा नरब्रह्म और रानी विजयवल्लभा थी। उनके शीलवती नामकी एक अति कुरूपा, कानी, कुबडी कन्या उत्पन्न हुई। ज्यों२ यह कन्या बडी होती थी सो२ मातापिताको

राजाने यह भवान्तरका वृतांत सुनकर पूछा, हे नाथ ! इसका यह पाप कैसे छूटे सो कृपा कर कहिये ?

तब स्वामीने कहा—राजा ! सुनो, संसारमें ऐसा कौनसा कार्य है कि जिसका उपाय न हो। यदि मनुष्य अपने पूर्व कर्मोंकी आलोचना निंदा व गर्हा करके आगेको उन पापोंसे पराङ्मुख होकर पुनः न करनेकी प्रतिज्ञा करे और पापोंकी निर्जरार्थ व्रतादिक करे तो पापोंसे छूट सकता है।

इसलिये यदि यह पुत्री सम्यक्त्वपूर्वक श्रावण शुक्ल द्वादशी व्रतको धारण करे तो इस कष्टसे छूट सकती है। उस व्रतकी विधि निम्न प्रकार है कि श्रावण सुदी एकादशीको प्रातःकाल स्नानादि करके श्री जिन पूजन करे और पश्चात् भोजन करके सामायिकके समय द्वादशी व्रतके उपवासकी धारणा ( नियम ) करे। उसी समयमें अपना काल धर्म ध्यानमें बितावे और द्वादशीको भी नियमानुसार उठकर नित्य क्रियामें निवृत्त हो श्रीजिनमंदिरमें जाकर उत्साह सहित पंचामृतमें अभिषेक पूर्वक अष्टद्रव्योंसे पूजन करे। अर्थात् पाठ और मंत्रोंको स्पष्ट बोलकर प्रासुक अष्टद्रव्य चढावे और णमोकार मंत्र (३५ अक्षर) का पुष्पोंद्वारा १०८ वार जाप्य करे। सामायिक स्वाध्यायादि धर्म ध्यानमें काल वितावे। फिर त्रयोदशीको इसी प्रकार अभिषेक पूर्वक पूजनादि करनेके पश्चात् किसी अतिथि या दीन दुखीको भोजन दान करके आप भोजन करे। इस प्रकार एक वर्षमें एकवार करे। सो बारह वर्ष तक करे। पश्चात् उत्साह सहित उद्यापन करे।

अर्थात् चारमुखी प्रतिमाकी प्रतिष्ठा करावे अथवा जहां मंदिर हो वहां चार महान ग्रन्थ लिखाकर जिनालयमें पधरावे, वेष्टन चौकी छत्र चमरादि उपकरण चढावे, परोपकारमें द्रव्य खर्च करे, व्यापार रहितोंको व्यापारार्थ पूंजी लगा देवे, पठनाभिलाषियोंको छात्रवृत्ति देकर पढनेको भेजे, रोगीको औषधि, निःसहाय दीनोंको अन्न वस्त्र औषधादि देवे, भयभीत जीवोंको भय रहित करे मरतेको बचावे इत्यादि। और यदि उद्यापनकी शक्ति न हो तो दूना व्रत करे।

इस व्रतके फलसे यह तेरी कन्या यहांसे मरण करके तेरे ही घर अर्ककेतु नाम पुत्र होगा, और उससे छोटा चन्द्रकेतु होगा, सो चन्द्रकेतु युद्धमें मरकर पीछे अर्ककेतुका पुत्र होगा। पश्चात् अर्ककेतु कितनेक काल राज्य करके अंतमें माता सहित जिनदीक्षा लेगा सो समाधि करके बारहवें स्वर्गमें महर्द्धिक देव होगा और फिर मनुष्य भव लेकर तपके योगसे केवलज्ञानको प्राप्त हो मोक्षपद प्राप्त करेगा। इसकी माता विजयवल्लभा प्रथम स्वर्गमें देवी होगी। चन्द्रकेतुका जीव

भी अवसर पाकर सिद्धपदको प्राप्त करेगा। इस प्रकार राजा व्रतकी विधि और उसका फल सुनकर घर आया और यथाविधि कन्याने व्रत पालन करके श्री गुरुके कथनानुसार उत्तमोत्तम फल प्राप्त किये। इस प्रकार और भी जो स्त्री पुरुष श्रद्धासहित इस व्रतको पालन करेंगे वे भी इसी प्रकार उत्तम फल पावेंगे।

श्रावण द्वादशि व्रत कियो, शीलवती चितधार। किये अष्ट विधि नष्ट सब, लह्यो सिद्धपद सार॥

## अथ रोहणी व्रत कथा।

वन्दू श्री अर्हन्त पद, मन वच शीश नमाय। कहू रोहणी व्रत कथा, दुख दरिद्र नश जाय॥

अङ्ग देशमें चम्पापुरी नाम नगरीका स्वामी मघवा नाम राजा था, उसकी परमसुन्दरी लक्ष्मीमती नामकी रानी थी। उसके सात गुणवान पुत्र और एक रोहिणी नामकी कन्या थी। एक समय राजाने निमित्तज्ञानीसे पूछा कि मेरी पुत्रीका वर कौन होगा? तब निमित्तज्ञानीने विचार कर कहा, कि हस्तिनापुरका राजा वीतशोक और उसकी रानी विद्युत्प्रभाका पुत्र अशोक तेरी पुत्रीका पाणिग्रहण करेगा।

यह सुनकर राजाने स्वयंवर मण्डप रचाया और सब देशोंके राजकुमारोंको आमंत्रण पत्र भेजे। जब नियत समय पर राजकुमारगण एकत्रित हुए तो कन्या रोहिणी एक सुन्दर पुष्पमाल लिये हुए सभामें आई, और सब राजकुमारोंका परिचय पानेके अनन्तर अन्तमें राजकुमार अशोकके गलेमें वरमाला डाल दी। राजकुमार अशोक रोहिणीको पाणिग्रहण कर घर ले आया, और कितनेक काल तक सुखपूर्वक जीवन व्यतीत किया।

एक समय हस्तिनापुरके वनमें श्री चारण मुनिराज आये। यह समाचार सुनकर राजा निज प्रिया सहित श्री गुरुकी वंदनाको गया और तीन प्रदक्षिणा दे दण्डवत् करके बैठ गया। पश्चात् श्री गुरुके मुखसे तत्वोपदेश सुनकर राजा हर्षित मन हो पूछने लगा—स्वामी मेरी रानी इतनी शांतचित्त क्यों है?

तब श्रीगुरुने कहा, सुनो, इसी नगरमें वस्तुपाल नामका राजा था, और उसका धनमित्र नामका मित्र था। इस

धनमित्रके एक दुर्गंधा कन्या उत्पन्न हुई। सो इस कन्याको देखकर माता पिता निरंतर चिंतावान रहते, कि इस कन्याको कौन वरेगा? पश्चात जब वह कन्या सयानी हुई तो धनमित्रने उसका व्याह धनका लोभ देकर एक श्रीषेण नामके लडके (जो कि उसके मित्र सुमित्रका पुत्र था) से कर दिया।

वह सुमित्रका पुत्र श्रीषेण अत्यन्त व्यसनासक्त था। एक समय वह जुआमें अपना सब धन हार गया। तब चोरी करनेको किसीके घरमें घुसा। उसे यमदंड नाम कोटपालने पकड लिया, और दृढ बंधनसे बाध दिया। उसी कठिन अव सरमें धनमित्रने श्रीषेणसे अपनी पुत्रीसे व्याह करनेका वचन ले लिया था। इसीलिये श्रीषेणने उससे व्याह तो कर लिया परन्तु वह स्त्रीके शरीरकी अत्यन्त दुर्गंधिसे पीडित होकर एक ही मासमें उसे परित्याग करके देशांतरको चला गया। निदान वह दुर्गंधा अत्यन्त व्याकुल हुई और अपने पूर्व पापोंका फल भोगने लगी।

एक समय अमृतसेन नामके मुनिराज उसी नगरके वनमें विहार करते हुए आये। यह जानकर सकल नगरलोक वंदनाको गये और धनमित्र भी अपनी दुर्गंधा कन्या सहित वंदनाको गया। सो धर्मोपदेश सुननेके अनन्तर जब उसने अपनी पुत्रीके भवान्तर पूछे तब श्रीगुरुने कहा:—

सोरठ देशमें गिरनार पर्वतके निकट एक नगर है। वहां भूपाल नाम राजा राज्य करता था। उसके सिंधुमती नामकी रानी थी। एक समय वसंतऋतुमें राजा रानी सहित वनक्रीडाको चला सो मार्गमें श्री मुनिराजको देखकर राजाने रानीसे कहा कि तुम घर जा कर श्रीगुरुको आहारकी विधि लगाओ। राजाज्ञासे यद्यपि रानी घर तो आई। तथापि वनक्रीडा समय वियोग जनित संतापसे तप्त उस रानीने उस वियोगका सम्पूर्ण अपराध मुनिराजके माथे मढ दिया और जब वे आहारको तत्रैव आये तो पडगाह कर उन्हें कडुवी तूँवीका आहार दिया, जिससे मुनिके शरीरमें अत्यन्त वेदना उत्पन्न हो गई, और उन्होंने तत्काल प्राण त्याग कर दिये। नगरके लोग यह वार्ता सुनकर आये, और मुनिराजके मृतक शरीरकी अंतिम क्रिया कर रानीके द्वारा दुष्कृत्यकी निंदा करते हुए निज निज स्थानको चले गये। राजाको भी इस दुष्कृत्यकी खबर लग गई सो उन्होंने रानीको तुरन्त ही नगर बाहर निकाल दिया।

इस पापसे रानीके शरीरमें उसी जन्ममें कोढ़ उत्पन्न होगया जिससे शरीर गल गलकर गिरने लगा तथा शीत उष्ण

श्री जिन दिक्षा ली। रोहणी रानीने भी दीक्षा ग्रहण की। सो राजा अशोकने तो उसी भवमें शुक्ल ध्यानसे घाति कर्मोंका नाश कर केवलज्ञान प्राप्त किया और मोक्ष गये और रोहणी आर्या भी समाधिमरण कर स्त्रीलिंग छेद स्वर्गमें देव हुई, अब वह देव वहांसे चयकर मोक्षपद प्राप्त करेगा। इस प्रकार राजा अशोक और रानी रोहणी, रोहणीव्रतके प्रभावसे स्वर्गादिकके सुख भोगकर मोक्षको प्राप्त हुए व होंगे। उसी प्रकार अन्य भव्य जीव भी जो श्रद्धा सहित व्रत पालेंगे वे भी उत्तमोत्तम सुख पावेंगे।

व्रत रोहिणि रोहनि कियो, अरु अशोक भूपाल। स्वर्गमोक्ष सपति लही, 'दीप' नवावत भाल ॥

## आकाश पंचमी व्रत कथा।

द्वादशांगवाणी नमू, धरू हृदय शुभ ध्यान। कथाऽऽकाश पचमि तनी, कहू स्वपर हित जान ॥

आर्यखंडके सोरठ देशमें तिलकपुर नामका एक विशाल नगर था। वहां महीपाल नामका राजा और विचक्षणा नाम रानी थी। उसी नगरमें भद्रशाह नामका व्यापारी रहता था। उसकी नन्दा नाम स्त्रीसे विशाला नामकी पुत्री उत्पन्न हुई। यद्यपि वह कन्या अत्यन्त रूपवान थी, तथापि इसके मुखपर सफेद कोढ होजानेसे सारी सुन्दरता नष्ट होगई थी। इसलिये उसके माता पिता तथा वह कन्या स्वयम् भी रोया करते थे, परन्तु कर्मोंसे क्या वश है? निदान माताके उपदेशसे पुत्री धर्मध्यानमें रत रहने लगी, जिससे कुछ दुःख कम हुआ।

एक दिन एक वैद्य आया और उसने सिद्धचक्रकी आराधना करके औषधि दी। जिससे उस कन्याका रोग दूर होगया। तब उस भद्रशाहने अपनी कन्या उसी वैद्यको व्याह दी। पश्चात् वह पिंगल वैद्य उस विशाला नामी वणिक पुत्रीके साथ कितने ही दिन पीछे देशाटन करता हुआ चित्तोडगढकी ओर आया। वहांपर भीलोंने उसे मारकर सब धन लूट लिया। निदान विशाला वहांसे पति और द्रव्य रहित हुई नगरके जिनालयमें गई और जिनराजके दर्शन करके वहां तिष्ठे हुए श्रीगुरुको नमस्कार करके बोली। प्रभु मैं अनाथनी हूं, मेरा सर्वस्व खो गया—पति भी मारा गया और द्रव्य भी लुट गया। अब मुझे कुछ नहीं सूझता है कि क्या करूं, कृपा कर कुछ कल्याणका मार्ग बतावे ?

तब मुनिराजने कहा—बेटी ! सुनो यह जीव सदा अपने ही पूर्वकृत कर्मोंका शुभाशुभ फल भोगता है। तू प्रथम जन्ममें इसी नगरमें वेश्या थी। तू रूपवान तो थी ही, परन्तु गायन विद्यामें भी निपुण थी। एक समय सोमदत्त नामक मुनिराज यहां आये। यह सुनकर नगरके लोग वंदनाको गये और बहुत उत्साहसे उत्सव किया। सो जैसे सूर्यका प्रकाश उल्लूको अच्छा नहीं लगता। उसी प्रकार कुछ मिथ्यात्वी विधर्मी लोगोंने मुनिसे वादविवाद किया और अन्तमें हार कर वेश्या (तुझे ही)को मुनिके पास उनके डिगानेके लिये (भ्रष्ट करनेको) भेजा सो तूने पूर्ण रीतिसे चेष्टा की। सब प्रकार रिझाया, शरीरका भी आलिंगन किया, परन्तु जैसे सर्पके फुफकारनेसे गरुड़का कुछ बिगाड़ता ही नहीं किंतु फुफकारनेवाले सर्पका ही बिगाड़ होता है। उसी प्रकार मुनिराज तो अपने संयममें स्थिर रहे, और तू हार मान कर लौट आई। इससे उन मिथ्यात्वी अधर्मियोंको बड़ा दुःख हुआ, और तुझे भी बहुत पश्चात्ताप हुआ। अन्तमें तुझे कोढ़ हो गया, सो दुःखित अवस्थामें मर कर तू चौथे नर्क गई। वहांसे आकर तू यहां वणिकके घर पुत्री हुई है यहां भी तुझे सफेद कोढ़ हुआ था सो पिंगल वैद्यने तुझे अच्छा किया और उसीसे तेरा पाणिग्रहण भी हुआ था। पश्चात पूर्व पापके उदयसे चोरोंने उसे मार डाला, और तू उनसे बचकर यहां तक आई है। अब यदि तू कुछ धर्माचरण धारण करेगी, तो शीघ्र ही इस पापसे छूटेगी इसलिये सबसे प्रथम तू सम्यग्दर्शनको स्वीकार कर अर्थात श्री अर्हंत देव, निर्ग्रंथगुरु और दयामई जिन भगवानके कहे हुए धर्मतत्त्वके सिवाय अन्य मिथ्या देव गुरु और धर्मको छोड़, जीवादिक सात तत्त्वोंका श्रद्धान कर और सम्यग्दर्शनके निःशंकित आदि आठ अंगोंका पालन करके उसके २५ मल-दोषोंको त्यागकर; तब निर्मल सम्यग्दर्शन होगा। इस प्रकार सम्यक्त्व पूर्वक श्रावकके अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और परिग्रहप्रमाण आदि १२ व्रतोंको पालन करते हुए आकाश पंचमी व्रतको भी पालन कर।

यह व्रत भादों सुदी ५ को किया जाता है। इस दिन चार प्रकारके आहार त्यागकर उपवास धारण करे, और अष्टप्रकारकी द्रव्यसे श्री जिनालयमें जाकर भगवानकी अभिषेक पूर्वक पूजन करे। पश्चात रात्रिके समय खुले मैदानमें व छत (आगासी) पर बैठकर भजन पूर्वक जागरण करे। तथा वहां भी सिंहासन रखकर श्री चौबीस तीर्थंकरोंकी प्रतिमा स्थापन करे, और प्रत्येक पहरमें अभिषेक पूर्वक पूजन करे, और यदि उस समय उस स्थानपर पानी आदिके कारण

कितने ही उपसर्ग आवें तो सब सहन करे परन्तु स्थानको न छोडे। तीनों समय महामंत्र नवकारके १०८ जाप करे, इस प्रकार ५ वर्ष तक करे। जब व्रत पूरा हो जावे तो उत्साह सहित उद्यापन करे।

छत्र, चमर, सिंहासन, तोरण, पूजनके वर्तन आदि प्रत्येक ५ पांच नग मंदिरमें भेंट करे और कमसे कम पाच शास्त्र पधरावे। चार प्रकारके संघको आवश्यक्तानुसार चारों प्रकारके दान देवे, और भी प्रभावना विशेष करे। इस प्रकारसे विशाला कन्याने श्रद्धा पूर्वक बारह व्रत स्वीकार किये और उस आकाशपंचमी व्रतको भी विधि सहित पालन किया। पश्चात् समाधिमरण कर वह चौथे स्वर्गमें मणिभद्र नामका देव हुआ। वहा उसने देवांगनाओं सहित क्रीडा करते हुए अनेक तीर्थोंके दर्शन पूजा वंदना तथा समोशरण आदिकी वदना की। इस प्रकार सात सागरकी आयु पूर्ण कर उज्जैन नगरमें प्रियंगुसुन्दर नाम राजाके यहा तारामती नाम रानीसे सदानद नाम पुत्र हुआ। सो कितनेक काल राज्योचित सुख भोगे। पश्चात् एक दिन नगर बाहर वनमें मुनिराजके दर्शन कर और उनके मुखसे ससारसे पार उतारनेवाले धर्मका उपदेश सुनकर उसने वैराग्यको प्राप्त होकर जिन दीक्षा अंगीकार की। और शुक्लध्यानके बलसे केवलज्ञान प्राप्त कर मोक्ष पद प्राप्त किया।

इस प्रकार विशाला नामकी वणिक कन्याने व्रतके प्रभावसे स्वर्ग और मोक्षका पद प्राप्त किया, तो यदि श्रद्धा सहित अन्य जीव व्रत पालेंगे तो क्यों नहीं उत्तम सुखोंको प्राप्त होवेंगे? अवश्य होंगे।

सुता विशाला वणिक व्रत, आकाशपचमी पाल। स्वर्ग मोक्ष सम्पति लही, 'दीप' नमावत भाल॥

## कोकिला पंचमी व्रत कथा।

ॐकार वाणी नमू, स्याद्वाद मयसार। जा प्रसाद सन्मति मिले, कथा कहू सुखकार॥

कुरुजांगल देशमें गगा नदीके किनारे राजनगर है, वहाका राजा वीरसेन न्यायपरायण और धर्मात्मा था। इसी नगरमे दो वणिक श्रेष्ठि रहते थे। एकका नाम धनपाल और दूसरेका नाम जिनभक्त था। धनपाल सेठके

धनमती नामकी सेठानीसे धनभद्र नामका पुत्र उत्पन्न हुआ और जिनभक्त सेठके घर जिनमती नामकी कन्या उत्पन्न हुई सो कर्मयोगसे इन दोनो वर कन्या ( धनभद्र और जिनमति ) का पाणिग्रहण संस्कार भी हो गया। तब जिनमती पतिके साथ ससुराल गई और गृहस्थोंकी रीतिके अनुसार अपने पतिके साथ नाना प्रकारके सुख भोगने लगी परन्तु पूर्वकर्म संयोगसे जिनमति और उसकी सासुमें अनबनाव सा रहने लगा। कुछ कालके अनन्तर धनपाल सेठ कालवश हुआ। तब जिनमतीने सासुसे कहा-माताजी! पतिका क्रिया कर्म कीजिए और दानादिक शुभ कर्म करिए। इस पर सासुने ध्यान नहीं दिया किन्तु उल्टा उसने बहूसे रिस करके पूजा होम आदिका सामान जो बहूने इकट्ठा कर रखा था रात्रिको उठकर भक्षण कर लिया सो तिल आदि पदार्थोंके भक्षण करनेसे उसे अजीर्ण होगया और वह उदीरणा मरणसे मरकर अपने ही घरमें कोकिला (गृहगोधा) हुई। जिनमति अपने पति धनभद्र सहित सुखसे कालक्षेप करने लगी। उसकी सासु जो कोकिला हुई थी, सो हर समय अपने पूर्व वैरके कारण जिनमतिके ऊपर बीट ( मल ) कर दिया करे। इस कारण जिनमति बहुत दुःखित रहने लगी। एक दिन भाग्योदयसे श्री मुनिराज विहार करते हुए वहां आ गये, सो जिनमति स्नानकर पवित्र वस्त्र पहिर श्री गुरुके दर्शनको गई। और भक्ति पूर्वक स्तुति वंदना करके शांति पूर्वक, यथार्थ देवगुरुधर्मका व्याख्यान सुना। पश्चात् नत मस्तक होकर बोलीः-हे प्रभु! यह कोकिला नामका न जाने कौन दुष्ट जीवधारी है, जो हमको निश-दिन दुःख देता है। तब श्री गुरुने कहा, यह तेरी सासु धनमतीका जीव है। इसने पूर्वभवमें पूजा होम आदिका सामान नैवेद्य तिल आदि भक्षण किया जिससे यह अजीर्ण रोगसे आयुकी उदीरणा कर मरी और कोकिला हुई है। सो उसी भवके वैरके कारण यह तुझे कष्ट पहुचाती है।

तब जिनमतिने कहा-स्वामीजी यह पाप कैसे छूट सकता है?

श्री मुनिराजने उत्तर दिया-बेटी! संसारमें कुछ भी कठिन नहीं है। यथार्थमें सब काम परिश्रमसे सरल होजाते हैं। तुम अर्हंतदेव, निर्ग्रन्थ गुरु और दयामई धर्मपर श्रद्धा रखकर, कोकिला पंचमी व्रत पालन करो तो निःसन्देह यह उपद्रव दूर हो जायगा। इसके लिये तुम आषाढ़ वदी पंचमीसे ५ मास तक प्रत्येक कृष्ण पक्षकी ५ को, इस प्रकार एक वर्षकी पांच पांच पंचमी पांच वर्षों तक करो। अर्थात् इन दिनोंमें प्रोसह धारण कर अभिषेकपूर्वक जिन पूजा करो और धर्म

ध्यानमें धारणा पारणा सहित सोलह पहर व्यतीत करो। सुपात्रोंमें भक्ति दीन दुखी जीवोंको करुणा पूर्वक दान देवो पश्चात् उद्यापन करो। पांच जिनविम्ब पधराओ। पांच शास्त्र लिखाओ, पांच वर्णका पंच परमेष्ठीका मण्डल मांड कर श्री जिन पूजा विधान करो। पांच प्रकारका पकान्न बना कर चार संघको भोजन कराओ। पांच गागर पंच प्रकारके मेवोंसे भर कर श्रावकोंको भेंट दो। पांच ध्वजा चैत्यालयमें चढाओ। पांच चंदेवा, पांच अछार, पांच छत्र, पांच चमर आदि पांच पांच उपकरण बनवाकर मंदिरमें भेंट चढ़ावो। विद्यालय बनवावो, श्राविकाशालाएं खोलो, रोगी जीवोंके रोग निवारणार्थ औषधालय नियत करो इस प्रकार शक्ति प्रमाण चतुर्विधि दान शालाएं खोलकर स्वपर हित करो। तथा श्रद्धा सहित व्रत उपवास करो। यह सुनकर जिनमतिने मुनिको नमस्कार करके व्रत लिया। और उसकी सासु जो कोकिला हुई थी, उसने भी अपने भवान्तरकी कथा गुरुमुखसे सुनकर अपनी आत्म निन्दा की और शुभ भावोंसे मरकर स्वर्गमें देवी हुई। जिनमती और धनभद्र भी व्रतके प्रभावसे स्वर्गमें देव हुए। अब वहांसे आकर विदेह क्षेत्रमें जन्म लेकर मोक्ष जावेंगे। इस प्रकार जिनमती और धनभद्रने कोकिला पंचमी व्रत पालन कर उत्तम गतिका बंध किया। जो अन्य नरनारी व्रतकर करें तो क्यों न उत्तम पदको प्राप्त होवेंगे? अवश्य ही होवेंगे।

धनभद्र अरु जिनमती, कोकिल पंचमी सार। कियो व्रत्य शुभ चव कर, जासे मुक्ति मझार ॥

# चंदनषष्ठी व्रत कथा।

देव नमो अर्हंत नित, वीतराग विज्ञान। चंदनषष्ठी व्रत कथा, कहूं स्वपरहित जान ॥

काशी देशमें बनारस नामका प्रसिद्ध नगर है जिसको वाईसमें तीर्थंकर श्री पार्श्वनाथ भगवानने अपने जन्म धारण करने कर पवित्र किया था, उसी नगरमें किसी समय एक सूरसेन नामका राजा राज्य करता था। उसकी रानीका नाम पद्मिनी था। एक दिन वह राजा सभामें बैठा था, कि वनपालने आकर छः ऋतुवोंके फलफूल लाकर राजाको भेंट किये। राजा इस शुभ भेंटसे केवली भगवानका शुभागमन जानकर, स्वजन और पुरजनो सहित वंदनाको गया और

भक्तिपूर्वक प्रदक्षिणा दे नमस्कार करके बैठ गया। श्री मुनिराजने प्रथम ही मुनिधर्मका वर्णन करके पश्चात् श्रावक धर्मका वर्णन किया। उसमें भी सबसे प्रथम सब धर्मोंका मूल सम्यग्दर्शनका उपदेश किया कि वस्तु स्वरूपका यथार्थ श्रद्धान हुए विना सब ज्ञान और चारित्र निष्फल है और यह वस्तु स्वरूपका श्रद्धान सत्यार्थ देव (अर्हंत), सत्यार्थ गुरु (निर्ग्रन्थ) और दयामई (जिन प्रणीत) धर्ममें ही होता है, अतएव प्रथम ही इनका परीक्षापूर्वक श्रद्धान होना आवश्यक है। तत्पश्चात् अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य्य और परिग्रह त्याग ये पांच व्रत एकदेश पालन करे तथा इन्हींके यथोचित पालनार्थ सप्त शीलो (तीन गुणव्रत व चार शिक्षाव्रतों) का भी पालन करे इत्यादि उपदेश दिया तब राजाने हाथ जोडकर पूछा–हे प्रभु! रानीके प्रति मेरा अधिक स्नेह होनेका क्या कारण है? यह सुनकर श्री गुरुने कहा–

राजा! सुनो, अवंतीदेशमें एक उज्जैन नामका नगर है, वहां वीरसेन नाम राजा और उसकी रानी वीरमती थी। उसी नगरमें जिनदत्त नामक एक सेठके उसकी जयावती नाम सेठानीसे ईश्वरचन्द्र नामका पुत्र भी था जो कि अपनी मामाकी पुत्री चन्दनाका पाणिग्रहण कर सुखसे कालक्षेप करता था। एक समय सेठ जिनदास और सेठानी जयावती कुछ कारण पाकर दिगम्बरी दीक्षा ग्रहणकर मुनि हो गये। और तपके माहात्म्यसे अपनी २ आयु पूर्ण कर स्वर्गमें देव देवी हुए।

और पिताका पद प्राप्त करके ईश्वरचन्द्र सेठ भी चन्दना सहित सुखसे रहने लगा। एक दिन अतिमुक्तक नामके मुनिराज मासोपवासके अनंतर नगरमें पारणा निमित्त आए सो ईश्वरचन्द्रने भक्ति सहित मुनिको पडगाह कर अपनी स्त्रीसे कहा कि श्री गुरुको आहार देओ तब चन्दना बोली–स्वामी! मैं ऋतुमती हूं कैसे आहार दूं? ईश्वरचन्द्रने कहा कि चुपचुप रहो हल्ला मत करो। गुरुजी मासोपवासी हैं, इसलिये शीघ्र पारणा कराओ।

चन्दनाने पतिके कथनानुसार मुनिराजको आहार दे दिया सो श्री मुनिराज तो आहार करके वनमें चले गये। और यहां तीन ही दिन पश्चात् इस गुप्त पापके उदय होनेसे पति पत्नि दोनोंके शरीरमें गलित कुष्ट होगया सो अत्यन्त दुःखी हुए और कष्टसे दिन विताने लगे। एक दिन भाग्योदयसे श्रीभद्र मुनिराज सब सहित उद्यानमें पधारे सो नगरके लोक वंदनाको गये, और ईश्वरचन्द्र भी अपनी भार्या सह वंदनाको गया सो भक्तिपूर्वक नमस्कार कर बैठा और

धर्मोपदेश सुना। पश्चात् पूछने लगा—हे दीनदयाल! हमारे यह कौन पापका उदय आया है कि जिससे यह विथा उत्पन्न हुई है? तब मुनिराजने कहा, कि तुमने गुप्त कपट कर पात्रदानके लोभसे अतिमुक्तक स्वामीको ऋतुमती होनेकी अवस्थामें भी आहार पान व मन वचन काय शुद्ध है कहकर आहार दिया है। अर्थात् तुमने अपवित्रको भी पवित्र कहकर चारित्रका अपवाद किया है सो इसी पापके कारणसे यह असाता वेदनी कर्म उदय आया है। यह सुनकर उक्त दम्पति (सेठ सेठानी) ने अपने अज्ञान कृत्यपर बहुत पश्चात्ताप किया और पूछा—प्रभु! अब कोई उपाय इस पापसे मुक्त होनेका बताईये? तब श्री गुरुने कहा—हे भद्र सुनो! भादो सुदी षष्ठी (गुजराती श्रावण सुदी ६) को चारों प्रकारके आहारका त्याग करके उपवास धारण करो तथा जिनालयमें जाकर पंचामृतसे अभिषेक पूर्वक पूजन करो अर्थात् छः प्रकारके उत्तम और प्रासुक फलों सहित अष्ट द्रव्यसे छः अष्टक चढावो, अर्थात् छः पूजा करो। एक सौ आठ १०८ वार नमोकार मंत्रका फलों व फूलों द्वारा जाप करो, चारों संघको चार प्रकारका दान देवो। इस प्रकार व्रत करो, तीनों काल सामायिक व्रत, अभिषेक, पूजन करो, रात्रिको भजनपूर्वक जागरण करो, घरके आरम्भ व विषय कषायोंका उपवासके दिन और रात्रिभर आठ पहर तथा धारणा पारणाके दिन ४ चार पहर ऐसे सोला पहरों तक त्याग करो। इस प्रकार छः वर्ष तक यह व्रत करो। पश्चात् उद्यापन करो। अर्थात् जहां जिनमंदिर न हो, वहां वहां छः जिनालय बनवावो, छः जिन बिम्ब पधरावो, छः जिन मंदिरोंका जीर्णोद्धार करावो। छः शास्त्रोंका प्रकाशन करो। छः छः सब प्रकारके उपकरण मंदिरोंमें चढावो। छः छात्रोंको भोजन करावो। चार प्रकारके (आहार औषध शास्त्र और अभयदान) दान देवो।

इस प्रकार दम्पतिने व्रतकी विधि सुन मुनिराजकी साक्षीपूर्वक व्रत ग्रहण करके विधि सहित पालन किया। कुछ दिनोंमें अशुभ कर्मकी निर्जरा होनेसे उनका शरीर बिलकुल निरोग होगया और आयुके अन्तमें सन्यास मरण करके वे दम्पति स्वर्गमें रत्नचूल और रत्नमाला नामके देव देवी हुए। सो बहुत काल तक सुख भोगते और नंदीश्वर आदि अकृत्रिम चैत्यालयोंकी पूजा वंदना करते काल क्षेप करते रहे। अन्तमें आयु पूर्ण कर वहांसे चयकर तुम राजा हुए हो, और वह रत्नमाला देवी तुम्हारी पट्टरानी पद्मिनी हुई है। सो यह तुम दोनोंका पूर्व भवोंका सम्बन्ध होनेसे ही प्रेम विशेष हुआ है। यह वार्ता सुनकर राजाको भव भोगोंसे वैराग्य उत्पन्न हुआ, सो उन्होंने अपने ज्येष्ठ पुत्रको राज्य देकर

आप दीक्षा ले ली और घोर तपश्चरण किया। और तपके प्रभावसे थोड़े ही कालमें केवलज्ञान प्राप्त करके वे सिद्ध पदको प्राप्त हुए।

और रानी पद्मिनीके जीवने भी दीक्षा ली, सो वह भी तपके प्रभावसे स्त्रीलिंग छेदकर सोलहवें स्वर्गमें देव हुआ। वहांसे चय मनुष्य भव लेकर मोक्ष पद प्राप्त करेगा। इस प्रकार ईश्वरचंद्र सेठ और चन्दना सेठानीने इस चन्दन पष्ठी व्रतके प्रभावसे नरसुरके सुख भोगकर मोक्षपद प्राप्त किया व करेंगे। और जो कोई नरनारी व्रत पालेंगे, वे भी अवश्य उत्तम पद पावेंगे।

चन्दन षष्ठी व्रत थकी. ईश्वरचन्द्र सुजान। अरु तिस नारी चन्दना, पायो सुख महान॥

## निर्दोष सप्तमी व्रत कथा।

सहित आठ अरु वीस गुण, नमूं साधु निर्ग्रन्थ। सप्तमी व्रत निर्दोषकी, कथा कहूं गुण ग्रन्थ॥

मगध देशके पाटलीपुत्र ( पटना ) नगरमें पृथ्वीपाल राजा राज्य करता था। उसकी रानीका नाम मदनावती था। इसी नगरमें अर्हदास नामका एक सेठ रहता था जिसकी लक्ष्मीमती नामकी स्त्री थी और एक दूसरा सेठ धनपति जिसकी स्त्रीका नाम नदनी था, रहता था। नंदनी सेठानीके मुरारी नामका एक पुत्र था सो सांपके काटनेसे मर गया, इसलिए नंदनी तथा उसके घरके लोग अत्यन्त करुणाजनक विलाप करते थे अर्थात सब ही शोकमें निमग्न थे। नंदनी तो बहुत ही शोकाकुल रहती थी, उसे ज्यों ज्यों कोई समझाता था त्यों त्यों अधिकाधिक शोक करती थी। एक दिन नंदनीके रुदन (जिसमें पुत्रके गुणगान करती हुई रोती थी) को सुनकर लक्ष्मीमती सेठानीने समझा कि नंदनीके घर गायन हो रहा है। तब वह सोचने लगी कि नन्दनीके घर तो कोई मंगल कार्य नहीं है, अर्थात व्याह व पुत्र जन्मादि उत्सव तो कुछ भी नहीं है तब किस कारण गायन हो रहा है? अच्छा, चलकर पूछ तो सही कि क्या बात है? ऐसा विचार कर लक्ष्मीमती सहज स्वभावसे हंसती हुई नंदनीके घर गई और नंदनीसे हंसते हंसते पूछा ऐ बहिन! तुम्हारे घर कोई मंगल कार्य है ऐसा तो सुना ही नहीं गया, तब यह गायन किसलिये होता रहता है। कृपया बताओ?

तब नंदनी रिस करके बोली—अरी बाई ! तुझे हंसीकी पडी है और मुझपर तो दुःखका पहाड टूट पडा है। मेरा कुलका दीपक, प्यारा, आंखोंका तारा पुत्र सर्पके काटनेसे मर गया है, इसीसे मेरी नींद और भूख प्यास सब चली गई है, मुझे संसार अंधेरा लगता है। दुःखियाने दुःख रोया सुखियाने हंस दिया। मुझे रोना आता है और तुझे हंसना आता है। जा, जा ! अपने घर एक दिन तुझे भी अतुल दुःख आवेगा, तब जानेगी कि दूसरेका दुःख कैसा होता है ?

इसपर लक्ष्मीमती अपने घर चली गई और नंदनीने उससे निष्कारण वैर कर सांप मंगाया और एक घडेमें धरवाकर लक्ष्मीमतीके घर भिजवा दियाँ, और कहला दिया कि इस घडेमें सुन्दर हार रक्खा है सो तुम पहिरो। नंदनीका अभिप्राय था कि जब लक्ष्मीमती घडेमें हाथ डालेगी तो सांप इसे काटेगा और यह दुःखियोंकी हँसी करनेका फल पावेगी।

जब दासी लक्ष्मीमतीके घर वह विषले सापका घडा लेकर गई, और यथायोग्य मुश्रूपाके वचन कर वह घडा भेंट कर दिया, तब लक्ष्मीमतीने दासीको तो पारितोषक देकर विदा किया, और आपने घडेको उघाड कर उसमेंसे हार निकाल कर पहिर लिया (लक्ष्मीमतीके पुण्यके प्रभावसे सांपका हार हो गया है) और हर्ष सहित जिनालयको वंदना निमित्त गई। सो मदनावती रानीने उसे देख लिया और राजासे लक्ष्मीमतीके जैसा हार मगा देनेके लिए हठ करने लगी।

इस पर राजाने अर्हदास सेठको बुलाकर कहा—हे सेठ ! जैसा हार तुम्हारी सेठानीका है वैसा ही रानीके लिए बनवा दो, और जो द्रव्य लगे सो भण्डारसे ले जाओ। तब अर्हदास श्रेष्ठिने सेठानीसे लेकर वही हार राजाको दिया। सो राजाके हाथमें पहुंचते ही हारका पुनः सर्प हो गया इस प्रकार वह सांप अर्हदासके हाथमें हार और राजाके हाथमें साप हो जाता था। यह देखकर राजा व सभाजन सभी आश्चर्ययुक्त हो हारका वृतान्त पूछने लगे; परन्तु सेठ कुछ भी कारण न बता सका।

भाग्योदयसे वहां मुनि संघ आया सो राजा और प्रजा सभी वंदनाको गये। वंदना कर धर्मोपदेश सुना और अन्तमें राजाने वह हार और सांपवाली आश्चर्यकी बात पूछी। तब मुनिराजने कहा—हे राजा ! इस सेठने पूर्व भवमें निर्दोष सातमका व्रत किया है उसीके पुण्य फलसे यह सांपका हार बन जाता है।

और तो बात ही क्या है इस व्रतके फलसे स्वर्ग और अनुक्रमसे मोक्षपद भी प्राप्त होता है, और इस व्रतकी विधि इस प्रकार है। सो सुनो:—

भादों सुदी ७ को आवश्यक वस्त्रादि परिग्रह रखकर शेष समस्त आरम्भ व परिग्रहका त्याग करके श्री जिन मंदिरमें जावे और प्रभुका अभिषेक आरम्भ करे। अर्थात् वहांपर दूधका कुण्ड भरके उसमें प्रतिमा स्थापन करे और पचामृतका स्नान करा करनेके पश्चात् अष्ट द्रव्यसे भाव सहित पूजन करे। त्रिकाल सामायिक करे और स्वाध्याय करे। इस प्रकार दिन रात धर्म ध्यानमें वितावे। पश्चात् दूसरे दिन हर्षोत्सव सहित जिनदेवका पूजन अर्चन करके अतिथिको भोजन करा कर और दीन दुखियोंको यथावश्यक दान देकर आप भोजन करे। इस प्रकार सात वर्ष तक यह व्रत करके पश्चात् विधि पूर्वक उद्यापन करे और यदि उद्यापनकी शक्ति न हो, तो दूने वर्षों तक व्रत करे।

उद्यापन इस प्रकार करे—बारह प्रकारका पक्वान्न, और बारह प्रकारके फल, तथा मेवा श्रावकोंको बांटे। बारह बारह कलश, झारी, झालर, चदेवा आदि समस्त उपकरण जिन मंदिरमें चढावे। बारह शास्त्र लिखाकर पधरावे और चतुर्विधि दान करे।

राजाने यह सब व्रत विधान सुनकर स्वशक्ति अनुसार श्रद्धा सहित इस व्रतको पालन किया और अन्तमें आयु पूर्णकर (समाधिमरण कर) सातवें स्वर्गमें देव हुआ। और भी जो भव्य जीव श्रद्धा सहित इस व्रतको पालेंगे तो वे भी उत्तमोत्तम सुखोंको प्राप्त होंगे।

नरपति पृथ्वीपाल अरु, अरहदास गुणवान। व्रत सातम निर्दोष कर, लहो स्वर्ग सुख दान॥

## निसल्ल अष्टमी व्रत कथा।

वन्दूं नेमि जिनेन्द्र पद, बाईसवें अवतार। कथा निसल्ल आठम तनी, कहूं सु सुखदातार॥

भरतक्षेत्रके आर्यखण्डमें सोरठ नामका देश है (वर्तमानमें इसे काठियावाड़ कहते हैं) इस देशमें द्वारका नामकी सुन्दर नगरी है, यहीं पर श्री नेमिनाथ बाईसवें तीर्थंकरका जन्म हुआ था। जिस समय भगवान नेमिनाथ दिक्षा लेकर

गिरनार पर्वतपर तपश्चरण करते थे और द्वारकामें श्री कृष्णचन्द्रजी नवमें नारायण राज्य करते थे। ये त्रिखण्डी नारायण थे। इनकी मुख्य पट्टरानी सत्यभामा थी सो सत्यभामाके द्वारा एक वार नारदका अपमान हुआ, इस पर नारदने क्रोधवश इसे दण्ड देनेके अभिप्रायसे रुक्मिणि नामकी एक राजकन्यासे नारायणका विवाह कराकर सत्यभामाके सिरपर सौतका वास करा दिया। निःसन्देह सौतका स्त्रियोंको वहुत बडा दुःख होता है। एक समय जब भगवान नेमिनाथको केवलज्ञान प्रगट होगया तो श्रीकृष्ण रानियो और पुरजनो सहित वदनाको गये और वंदना करके धर्मोपदेश सुननेके अनन्तर रुक्मिणि नामकी रानीके भवान्तर पूछे।

तब भगवानने कहा कि मगध देशमें राजग्रही नगर है वहांपर रूप और यौवनके मदसे पूर्ण एक लक्ष्मीमती नामकी ब्राह्मणी रहती थी।

एक दिन एक मुनिराज क्षीण शरीर दिगम्बर मुद्रायुक्त आहारके निमित्त इस नगरमें पधारे। उन्हें देखकर इस ब्राह्मणीने उनकी वहुत निंदा की और दुर्वचन कहकर ऊपर थूक दिया।

मुनि निंदाके कारणसे उसको तिर्यंच आयुका वन्ध होगया और उसी जन्ममें उसको कोढ आदि अनेक व्याधियां भी उत्पन्न हो गईं पश्चात् वह आयुके अन्तमें असन्त कष्टसे मरकर वह भेस हुई। फिर मरकर सूकरी हुई, फिर कुत्ती हुई, फिर धीवरनी हुई। सो मछली मार मारकर आजीविका करती हुई जीवनकाल पूरा करने लगी।

एक दिन वटवृक्ष तले श्रीमुनि ध्यान लगाये तिष्ठे थे कि वह कुरूपा और दुष्ट चित्ता धीवरी जाल लिए हुए वहां आई और मछली पकडनेके लिए जाल नदीमें डाला। यह देखकर श्री गुरुने उसे उस दुष्ट कार्यसे रोका और उसके भवान्तर सुनाकर कहा कि तू पूर्व पापके फलसे ऐसी दुःखी हुई है और अव भी जो पाप करेगी तो तेरी असन्त दुर्गति होगी। इस धीवरीको मुनि द्वारा अपने भवान्तर सुनकर मूर्छा आगई। पश्चात् सचेत हो प्रार्थना करने लगी— हे नाथ ! इस पापसे छूटनेका कोई उपाय हो तो वताइए।

तव श्री गुरुने दया करके उसे सम्यग्दर्शन पूर्वक श्रावकके पाच अणुव्रतो ( अहिंसा, सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य परिग्रहप्रमाण ) का उपदेश दिया। अष्ट मूल गुण ( पंच उदम्बर और तीन मकारोंका त्याग करना ) धारण कराये,

इस प्रकार वह धीवरी श्रावकके व्रत ग्रहण करके आयुके अन्तमें समाधिमरण कर दक्षिण देशमें सुपारा नगरके नंदश्रेष्ठिके यहां नंदा सेठानीके लक्ष्मीमती नामकी कन्या हुई। सो यद्यपि वह कन्या रूपवान थी तथापि अशुभ आचरणोंके कारण सभी उसकी निंदा करते थे।

एक समय उसी नगरके वनमें नंद मुनि पधारे। सब लोग मुनिकी वंदनाको गये। राजा आदि सभी जनोंने स्तुति वंदनाकर धर्मोपदेश सुना। पश्चात् नंद श्रेष्ठिने पूछा—हे प्रभो ! यह मेरी कन्या उत्तम रूपवान होकर भी क्यों अशुभ लक्षणोंसे युक्त है जिससे सभी इसकी निंदा करते है

तब श्री गुरुने कहा कि इसने पूर्व जन्मोंमें मुनिकी निंदा की थी जिससे यह भैंस, सुकरी, कूकरी, धीवरी आदि हुई। धीवरीके भवमें मुनिके उपदेशसे पंचाणुव्रत धारण करके सन्याससे मरी सो तेरे घर पुत्री हुई है। अभी इसके पूर्ण असाता कर्मका बिल्कुल क्षय न होनेसे ही ऐसी अवस्था हुई है सो यदि यह सम्यक्त्वपूर्वक निःशल्य अष्टमी व्रत पाले तो निःसन्देह इस पापसे छूट जावेगी। इस व्रतकी विधि इस प्रकार है:—

भादों सुदी अष्टमीको चारो प्रकारके आहारोंका त्याग करके श्री जिनालयमें जाकर प्रत्येक पहरमें अभिषेक पूर्वक पूजन करे। त्रिकाल सामायिक और स्वाध्याय करे और रात्रिको जिन भजन करते हुवे जागरण करे। पश्चात् नवमीको अभिषेकपूर्वक पूजन करके अतिथियोंको भोजन कराकर आप पारणा करे। चार प्रकारके संघको औषधि, शास्त्र, अभय और आहारदान देवे। इस प्रकार यह व्रत सोलह वर्ष तक करके उद्यापन करे। सोलह सोलह उपकरण मंदिरोंमें भेंट चढावे, अभिषेक पूर्वक विधान पूजन करे, कमसे कम सोलह श्रावकोंको मिष्टान्न भोजन प्रेमयुक्त हो करावे। दु खित भुक्षितको करुणायुक्त दान देवे और चारो प्रकारके संघमें वात्सल्य भाव प्रकट करे। यदि उद्यापनकी शक्ति न होवे तो दूना व्रत पाले। इस प्रकार उस श्रेष्ठि कन्याने विधि सुनकर यह व्रत धारण किया और विधियुक्त पालन भी किया, श्रावकके बारह व्रत अंगीकार किये तथा सम्यग्दर्शन जो कि सब व्रतों और धर्मोंका मूल है, धारण किया। व्रत पूर्ण होने पर उद्यापन किया और अंत समयमें शीलश्री आर्यिकाके उपदेशसे चार प्रकारके आहारोंको त्याग, तथा आर्त रौद्र भावोंको छोडकर समाधि मरण किया सो सोलहवें स्वर्गमें देवी हुई। वहांपर पचपन पल्य (५५) तक नानाप्रकारके सुख

भोगे और आयु पूर्णकर वहांसे चयी सो यह भीष्म राजाके यहां रुक्मिणि नामकी कन्या हुई है। अब अनुक्रमसे स्त्री लिंग छेदकर परम पदको प्राप्त करेगी।

इस प्रकार रानी रुक्मिणि अपने भवांतर सुनकर संसार देह भोगोंमे विरक्त हो, सहर्ष राजमतीके निकट गई और दीक्षा लेकर तपश्चरण करने लगी। सो वह अंत समय सन्यास मरण कर स्वर्गमें देव हुई वहांसे आकर मनुष्य भव ले मोक्ष जावेगी। इस प्रकार रुक्मिणिने व्रतके फलसे अपने पूर्व भवोंके समस्त पापोंको नाशकर उत्तम पद प्राप्त किया और भी जो भव्य जीव श्रद्धा सहित व्रत पालेंगे, वे इसी प्रकार उत्तमोत्तम सुखोंको प्राप्त करेंगे।

निसल्याष्टमी व्रत थकी, लक्ष्मीमति त्रियसार। सकल पापको नाशकर, पायो सुख अविकार ॥

<— )⊙( —>

## सुगंधदशमी व्रत कथा।

वीतरागके पद प्रणमि, प्रणमि जिनेश्वर वान। कथा सुगन्ध दशमी तनी, कहूं परम सुख दान ॥

जम्बूद्वीपके विजयार्द्ध पर्वतकी उत्तर श्रेणीमें शिव मंदिर नामका एक नगर है। वहांका राजा प्रियंकर और रानी मनोरमा थी सो अपने धन यौवन आदिके ऐश्वर्यमें मदोन्मत्त हुए जीवनके दिन पूरे करते थे। धर्म किसे कहते थे यह उन्हें मालूम ही न था।

एक समय सुगुप्त नामके मुनिराज कृश शरीर दिगम्बर मुद्रायुक्त आहारके निमित्त वस्तीमें आए सो उन्हें देखकर रानीने अत्यन्त घृणा पूर्वक उनकी निंदा की और पानकी पीक मुनिपर थूक दी। सो मुनि तो अंतराय होनेके कारण विना ही आहार लिए पीछे वनमें चले गए और कर्मोंकी विचित्रतापर विचारकर समभाव धारणकर ध्यानमें निमग्न हो गए।

परंतु थोडे दिन पश्चात् रानी मरकर गधी हुई, फिर मरकर सुकरी हुई, फिर कूकरी हुई, फिर वहांसे मरकर मगध देशके वसंततिलक नगरमें विजयसेन राजाकी रानी चित्रलेखाके दुर्गंधा नामकी कन्या हुई। सो इसके शरीरमें असह्य दुर्गंध निकला करती थी।

